# 100 Years of Jallianwala Bagh Massacre

13[th] April, 2019 marks the centenary of the Jallianwala Bagh Massacre, when over one thousand innocent men, women and children were killed by Brigadier General Reginald Dyer, during a peaceful meeting at the Bagh. The horrific attack was the spark that lit the flame of the freedom struggle and united those determined to wrest India's freedom from colonial rule.

On 13[th] April, 100 years ago (the day also marks the Punjabi harvest festival of Baisakhi) residents of Amritsar had gathered at the Bagh to convey their unhappiness against the arrest of Mahatma Gandhi, as well as that of local leaders, including Dr. Saif-ud-Din Kitchlew and Dr. Satyapal. The leaders had been arrested for organising the very successful Satyagraha movement against the Rowlatt Act. There were other causes of unhappiness in Punjab, especially against the regime of intimidation unleashed by Sir Michael O'Dwyer, the Punjab Lieutenant Governor, who ruled with an iron hand. Inflation was high, an influenza epidemic had taken hundreds of lives and the forced recruitment of soldiers to fight in the World War, added to the miseries of the people.

It was a Sunday and people had converged at the Jallianwala Bagh in large numbers. The Bagh was a barren, undulating piece of land of around 6.5 acres, very close to the Golden Temple. There was only one exit from the Bagh. Since it was Baisakhi, some visitors had also come from other districts for the festival, which also celebrates the establishment of the Khalsa Panth by Guru Gobind Singh.

However, even though the meeting of thousands of Hindus, Sikhs and Muslims together was peaceful, the British were unnerved by the numbers. There had already been violence in the city that year on the 10[th] of April, when at least thirty Indians had been shot and killed by the British troops in Amritsar. Five Europeans had also died. On the morning of 13[th] April, General Dyer had banned public meetings through cursory proclamations, but none of the announcements were made near the Bagh, nor, were people prevented by the police from gathering there. An aeroplane flew past to inform General Dyer when sufficient people had gathered, after which he marched in with his troops comprising of Baluchis and Gurkhas. He was careful not to take any British soldiers with him. He ordered firing on the crowd as soon as he entered and people were not given any warning nor was there any announcement asking them to disperse.

Hundreds of Indians present died on the spot —and others when they tried to escape were unable to do so as General Dyer had blocked the only exit and had also placed armoured vehicles outside the Bagh with machine guns in case anyone managed to escape.

Those who were trapped in the Bagh lay down to escape the bullets and others ran to try to scale the walls on the periphery of the Bagh. A large number of corpses piled up near the walls. People were shot even as they tried to flee. A number of people fell into the well, which did not have a wall encircling it, while trying to escape the bullets. Under his instructions, Dyer's troops fired for ten minutes, a total of 1650 rounds.

Many of the injured had multiple wounds — and as curfew set in shortly afterwards, hundreds slowly and agonisingly bled to death through the night. Those who managed to escape were denied medical help from the government and cruelly turned away from the civil hospital. Relatives were forced to take the corpses away either at night —or to collect them for mass burials or cremation the next day. A count of the casualties was not immediately done by the British: as a result the numbers officially recorded months later are lower than what the death toll may have actually been.

Even a compilation of the data available today indicates that there would have been more than 500 dead, but it is also known that many died later, often in secrecy so as not to attract retribution on their families by the British. Eyewitness accounts say that around thousand died and perhaps twice the number were injured.

Despite the deaths and injuries of so many, the repressive regime under Sir Michael O'Dwyer did not cease the intimidation of the people. Perhaps the rulers realised that the people were subdued — but not subjugated. Martial Law was imposed all over Amritsar and in some other districts in Punjab, ensuring that the media could not report in detail any of the atrocities taking place. The people were not given any legal help either. The Martial Law orders, such as the infamous "crawling order" (where men were forced to crawl on their stomachs through a particular street in Amritsar) were meant to humiliate and demean the non-White population of Punjab still further.

Ultimately, when the Martial Law was lifted, many leaders such as Mahatma Gandhi and Rabindranath Tagore condemned the situation in Punjab and the massacre. It gave a rallying point to the fledging freedom struggle. Freedom fighters such as Udham Singh vowed to take revenge for the atrocities committed in 1919. Udham Singh shot and killed Sir Michael O'Dwyer at Caxton Hall in London on 13[th] March 1940.

A memorial designed by architect Benjamin Polk was built at Jallianwala Bagh in the memory of the martyrs of this tragedy. At the centre of the memorial is a giant flame symbolising the sacrifice of the martyrs, as well as the freedom struggle that emerged from it. India Post salutes the martyrs and pays homage to them by bringing out a set of two commemorative postage stamps in this centenary year.

## Credits:

| | |
|---|---|
| Text | : Based on information received from Ministry of Culture |
| Stamps/ FDC/ Brochure Cancellation Cachet | : Shri Kamleshwar Singh |

भारतीय डाक
India Post
भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS INDIA

विवरणिका BROCHURE

# जलियांवाला बाग नरसंहार के 100 वर्ष

# 100 years of Jallianwala Bagh Massacre

# जलियांवाला बाग नरसंहार के 100 वर्ष

13 अप्रैल, 2019 को जलियांवाला बाग नरसंहार के 100 वर्ष पूरे होने जा रहे हैं। वर्ष 1919 में इसी दिन इस बाग में एक शांतिपूर्ण बैठक करने जमा हुए लोगों पर ब्रिगेडियर जनरल रेजिनॉल्ड डायर ने गोली चलाने का हुक्म दिया था, जिसमें 1000 से अधिक निर्दोष पुरुष, महिलाओं एवं बच्चों की जान चली गई थी। इस नृशंस हमले ने स्वतंत्रता संग्राम की नई लौ जला दी, जिसने भारत को अंग्रेजी हुकूमत की बेड़ियों से आजादी दिलाने के लिए प्रतिबद्ध हर स्वतंत्रता सेनानी को इस उद्देश्य की प्राप्ति के प्रति दृढ़ता से एकजुट कर दिया।

100 वर्ष पहले 13 अप्रैल को (पंजाब के प्रसिद्ध फसल कटाई के त्यौहार बैसाखी के दिन) अमृतसर के लोग महात्मा गांधी और डा. सैफुद्दीन किचलू और डा. सत्यपाल जैसे स्थानीय नेताओं की गिरफ्तारी के विरुद्ध नाराजगी जाहिर करने के उद्देश्य से जलियांवाला बाग में एकत्रित हुए थे। गांधीजी सहित इन नेताओं को रोलेट एक्ट के विरुद्ध अत्यंत सफल सत्याग्रह आंदोलन आयोजित करने के लिए गिरफ्तार किया गया था। पंजाब के लोग सूबे के लेफ्टिनेंट गवर्नर माइकल ओ डायर के शासन के तौर–तरीकों से भी काफी नाराज थे, जो लोगों को डरा धमका कर उनसे काफी सख्ती से पेश आता था। यह ऐसा दौर था जब महंगाई आसमान छू रही थी और इंफ्लुएंजा ने महामारी का रूप धारण कर सैंकड़ों ज़िंदगियां लील ली थी और दूसरी तरफ, अंग्रेज नौजवानों को जबरन फौज में भर्ती कर विश्व युद्ध में लड़ने भेज रहे थे। इन सब बातों ने पंजाब के लोगों को क्षोभ से भर दिया था।

रविवार का दिन था और लोग बड़ी संख्या में जलियांवाला बाग में एकत्र हुए थे। लगभग साढ़े छह एकड़ में फैले ऊबड़–खाबड़ वीरान जमीन के टुकड़े पर बना यह बाग, स्वर्ण मंदिर के काफी निकट है। इस बाग से बाहर निकलने का केवल एक रास्ता था। चूंकि यह बैसाखी का दिन था, इसलिए अन्य जिलों के लोग भी इस त्यौहार में शामिल होने आए थे। बैसाखी का यह त्यौहार, गुरु गोबिन्द सिंह द्वारा खालसा पंथ की स्थापना के उपलक्ष्य में भी मनाया जाता है।

हिन्दू, सिख और मुस्लिम समुदाय के लोग हालांकि वहां शांतिपूर्ण रूप से एकत्र हुए थे। परंतु, इतनी बड़ी तादाद में लोगों को जमा होते देखकर अंग्रेज काफी बेचैन थे। इससे पहले 10 अप्रैल को, अमृतसर शहर में पहले ही काफी हिंसा हुई थी, जिसमें ब्रिटिश फौजियों ने कम से कम 30 भारतीयों को गोलियों से भून दिया था। इस घटना में 5 यूरोपीय नागरिकों की भी मौत हो गई थी। 13 अप्रैल की सुबह, जनरल डायर ने सामान्य घोषणाओं के जरिए, सार्वजनिक रूप से लोगों के एकत्र होने पर प्रतिबंध लगाया था, परंतु जलियांवाला बाग के नजदीक न तो इस तरह की कोई घोषणा की गई थी, न ही पुलिस द्वारा लोगों को वहां एकत्र होने से रोका गया था। जब बड़ी संख्या में लोग इस बाग में एकत्र हो चुके थे, तब एक हवाई जहाज़ ने उड़ान भरकर जनरल डायर को इस बात का संकेत दिया। इसी के बाद जनरल डायर अपने फौजी दस्ते को लेकर इस बाग की ओर रवाना हुआ। जनरल डायर ने इस टुकड़ी में जिन फौजियों को शामिल किया वे बलूची और गोरखा थे। उसने सोच समझ कर इस टुकड़ी में किसी अंग्रेज फौजी को शामिल नहीं किया। जलियांवाला बाग पहुंचते ही जनरल डायर ने वहां जमा हुए लोगों पर गोलियां बरसाने का हुक्म जारी कर दिया। इससे पहले न तो कोई चेतावनी दी गई, न ही लोगों को वहां से चले जाने के लिए कहा गया।

सैकड़ों भारतीय, उसी बाग में मारे गए। जिन लोगों ने भाग निकलने का प्रयास किया वे भी ऐसा करने में विफल रहे, क्योंकि जनरल डायर ने इस बाग से निकलने के एकमात्र रास्ते को रोक दिया था और बाग के दरवाजे के ठीक बाहर बख्तरबंद गाड़ियां भी तैनात कर दी गई थीं, जो मशीनगनों से लैस थीं। फौजियों को यह हुक्म दिया गया था कि यदि कोई भी व्यक्ति इस बाग से निकलने में सफल रहे, तो उसे देखते ही गोलियों से भून दिया जाए।

जो लोग बाग में फंस गए थे, वे गोलियों से बचने के लिए नीचे लेट गए और अन्य लोग बाग की चारदीवारी पर चढ़ने का प्रयास करने के लिए भागे। दीवारों के पास लाशों का ढेर लग गया, यहां तक कि जिन लोगों ने भागने की कोशिश की, उन्हें भी गोली मार दी गई। गोलियों से बचने की कोशिश में अनेक लोग उस कुएं में गिर गए, जिसके चारों ओर कोई दीवार नहीं बनी थी। डायर के आदेश के अनुसार उसका सैन्यदल दस मिनट तक गोलियां चलाता रहा और उन्होंने कुल 1650 राउंड गोलियां चलाई । घायल हुए अनेक लोग बुरी तरह जख्मी हो गए थे और चूंकि इस घटना के तुरंत बाद ही कर्फ्यू लगा दिया गया था, इसलिए सैंकड़ों लोगों की रात भर रक्त बहने के कारण दर्दनाक मृत्यु हो गई। जो लोग बच गए थे, उन्हें सरकार द्वारा चिकित्सा सहायता देने से मना कर दिया गया और उन्हें सिविल अस्पताल से क्रूरतापूर्वक भगा दिया गया। रिश्तेदारों को या तो रात में ही शवों को ले जाना पड़ा अथवा सामूहिक रूप से दफनाने अथवा दाह–संस्कार करने के लिए अगले दिन इकट्ठा करना पड़ा। अंग्रेजों द्वारा हताहतों की गणना तुरन्त नहीं की गई, परिणामस्वरूप, सरकारी तौर पर महीनों बाद, हताहतों की जो संख्या रिकार्ड की गई, वह वास्तव में हताहत हुए व्यक्तियों की कुल संख्या से कम थी।

वर्तमान में उपलब्ध संकलित आंकड़े यह दर्शाते हैं कि उस समय 500 से अधिक लोग मरे होंगे, लेकिन यह भी सच है कि बहुत से लोगों की मृत्यु की खबर को छिपाया गया था ताकि उनके परिवारों को अंग्रेजों के अत्याचार से बचाया जा सके। इस घटना के चश्मदीद गवाहों के बयानों के मुताबिक लगभग हजार लोग मारे गए थे और लगभग इसके दोगुने लोग घायल हुए थे।

इतनी बड़ी संख्या में लोगों के मारे जाने और जख्मी होने के बावजूद, सर माइकल ओ' डायर के दमनकारी शासन ने लोगों को प्रताड़ित करना बंद नहीं किया। शासकों ने शायद यह महसूस किया कि लोगों पर नियंत्रण तो पा लिया गया है लेकिन पूरी तरह वश में नहीं किया जा सका है। पूरे अमृतसर में और पंजाब के कुछ अन्य जिलों में मार्शल–ला (सेना शासन) लगा दिया गया ताकि मीडिया वहां हो रही दमनकारी घटनाओं के बारे में विस्तार से न बता सके। लोगों को किसी प्रकार की कानूनी सहायता भी नहीं दी गई। मार्शल–लॉ के तहत दिए गए ' 'रेंगकर चलने का आदेश'' (जिसके अनुसार लोगों को अमृतसर की एक विशेष गली में से पेट के बल रेंगकर जाने के लिए बाध्य किया गया) जैसे घृणित आदेशों का मकसद पंजाब की अश्वेत जनता को और अपमानित करना और नीचा दिखाना था।

अंततः, जब ' 'मार्शल–लॉ'' हटाया गया, महात्मा गांधी और रविन्द्रनाथ टैगोर जैसे अनेक नेताओं ने पंजाब की दमनकारी घटनाओं और नरसंहार की निन्दा की। इस घटना ने लोगों को स्वतंत्रता संग्राम के लिए एकजुट किया। ऊधम सिंह जैसे स्वतंत्रता सेनानियों ने 1919 में अंग्रेजों द्वारा किए गए इन अत्याचारों का बदला लेने की प्रतिज्ञा की। ऊधम सिंह ने 13 मार्च, 1940 को लंदन में कैक्सटन हॉल में सर माइकल ओ' डायर को गोली मारकर हत्या कर दी।

इन शहीदों की स्मृति में जलियांवाला बाग में एक स्मारक का निर्माण किया गया है जिसका डिजाइन वास्तुकार बेंजामिन पोल्क द्वारा तैयार किया गया है। इस स्मारक के मध्य में एक विशाल ज्योति है, जो इन शहीदों के बलिदान और उनकी शहादत की अग्नि से भड़की स्वतंत्रता संग्राम की ज्वाला का प्रतीक है। भारतीय डाक इन शहीदों को सलाम करता है और इस घटना के 100 वर्ष पूरे होने पर इनके प्रति श्रद्धांजलि स्वरूप दो स्मारक डाक–टिकटों का एक सेट जारी कर रहा है।


## आभार:

| | |
|---|---|
| पाठ | : संस्कृति मंत्रालय से प्राप्त सूचना पर आधारित |
| डाक–टिकट/ प्रथम दिवस आवरण/ विवरणिका/ विरूपण मोहर | : श्री कमलेश्वर सिंह |


भारतीय डाक

India Post

भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS
INDIA

विवरणिका BROCHURE

## जलियांवाला बाग नरसंहार के 100 वर्ष

## 100 Years of Jallianwala Bagh Massacre

तकनीकी आंकड़े
TECHNICAL DATA

मूल्यवर्ग : 500 पैसा, 2500 पैसा
Denomination : 500 p, 2500 p

मुद्रित डाक-टिकटें : 500000 प्रत्येक
Stamps Printed : 500000 each

मुद्रित मिनियेचर शीटें : 110000
Stamps Printed : 110000

मुद्रण प्रक्रिया : वेट ऑफसेट
Printing Process : Wet Offset

मुद्रक : प्रतिभूति मुद्रणालय, हैदराबाद
Printer : Security Printing Press, Hyderabad

For more information visit:
http://www.epostoffice.gov.in



मूल्य: ₹5.00